## धन्यवादः ।

अद्य वयं सानन्दं निवेदयामः—"श्रीमत्पण्डितवर्य विद्यावारिधि कविकुलमुकुट भारतधर्ममहामण्डलमहोपदेशकानेकसंस्कृतग्रन्थानुवादक" इत्यादिस्वपराक्रमोपार्जितमहामहाबिरुदशालिश्रीयुतपण्डितज्वालाप्रसादमिश्रेभ्यो मनःपूर्वकं कोटिशो धन्यवादान्ब्रवाम । यैः श्रीयुतैरुक्तपण्डितैःस्वकीयेन निर्मलेन चेतसा नागरीभाषारसिकानां संमोदायात्यन्तिकाहिताय च मन्दप्रज्ञानां विद्यावर्द्धनाय च भाषाकवीनांसुतरामगम्येऽपि संस्कृतगैर्वाणेऽञ्जसा प्रवेशार्थं श्रीमद्देवीभागवतमहापुराणस्य सुन्दरसरलात्यानन्दवर्धकभाषाटीकां विरचय्यातुलं यशःसमासादितम् । वयमेतादृशविद्याप्रचारेणजगद्धितकरश्रीमदुक्तपण्डितानामहर्निशंर्माभरप्रार्थनया दीर्घमायुराशास्महे । येन चैतादृशानेकग्रन्थप्रकाशनेन लोकोपकारकृत्यानि बहूनि भवेयुरिति । विद्वद्गुणग्रहणकौतुकी-खेमराज श्रीकृष्णदास.

---

## श्रेयस्कर्थना.

अस्माकं मुद्रालये वेद-वेदान्त-धर्मशास्त्र-प्रयोग-योग-सांख्य-ज्योतिष-पुराणेतिहास-वैद्य-मंत्र-स्तोत्र-कोश-काव्य-चम्पू-नाटकालंकार-संगीत-नीति-कथाग्रंथाः बहवः स्त्रीणां चोपयुक्ता ग्रंथाः; बृहज्ज्योतिषार्णवनामा बहुविचित्रचित्रितोऽप्यपूर्वग्रंथः; संस्कृतभाषया, हिन्दी-गार्वाड्यन्यनरभाषाग्रन्थारतत्तच्छालायर्थानुवादकाः, चित्राणि, पुस्तकमुद्रणोपयोगिन्यो यावत्यस्सामग्र्यः; स्वस्वलौकिकव्यवहारोपयोगिचित्रचित्रितालिखितपत्रपुस्तकानि च, मुद्रयित्वा प्रकाशन्ते सुलभेन मूल्येन विक्रयाय । येषां यत्राभिरुचिस्तत्तत्पुस्तकाद्युपलब्धये एवं नव्यतया स्वस्वपुस्तकानि मुमुद्रयिषुभिःसुलभयोग्यमौल्येन सीसकाक्षरैः स्वच्छोत्तमोत्तमपत्रेषु मुद्रिततत्पुस्तकानां स्वस्वसमयानुसारेणोपलब्धये च पत्रिकाद्वारा तैःप्रेरणीयोऽस्मि । अधिकमस्मदीयबृहत्सूचीपत्रनिदर्शितपुस्तकानां भिन्नभिन्नविषयाणां प्रापणेन 'श्रीवेङ्कटेश्वरसमाचार' पत्रिकाप्रापणद्वारा च ज्ञेयमिति शम् ।

**क्षेमराज श्रीकृष्णदास,**

**"श्रीवेङ्कटेश्वर" (स्टीम्) यन्त्रालयाध्यक्ष-मुम्बई.**

# देवीभागवत-महापुराणत्वसंस्थापन।

पुराणोंमें दो भागवतोंका नाम पायाजाता है एक महापुराणोंमें और एक उपपुराणोंमें दोभागवतोंमें एक श्रीमद्विष्णुभागवत दूसरी श्रीमद्देवीभागवत है सांप्रदायी पण्डितोंका इनमें सदा विवाद रहता है एक विष्णुभागवतको आधुनिक कोई उपपुराण कहते हैं. दूसरे देवीभागवतको उपपुराण कहते हैं हम थोडीसी श्रीनीलकण्ठकी सम्मति लिखकर पीछे अपना मत प्रकाश करेंगे. यदि कोई कहे एकही भागवतका नाम पाया जाता है उन्हें जान्ना चाहिये कि, कूर्म, गरुड़, पद्मपुराणोंमें उपपुराणोंमें दूसरी भागवतकी स्पष्ट गणना की है कूर्मपुराणमें अठारह पुराणोंके नाम लेकर "अन्यान्युपपुराणानि मुनिभिः कथितानि तु। आद्यं सनत्कुमारोक्तं नारसिंहमतःपरम्। पराशरोक्तं प्रवरं तथा भागवताह्वयम्" हेमाद्रिदानप्रस्तावे। अर्थात् और भी उपपुराण मुनियोंने कहे हैं वह सनत्कुमार नारसिंह भागवतादि हैं यहां उपपुराणोंमें भागवतका नाम आया है तथा गरुडपुराणके तत्वरहस्यके द्वितीयांशके अन्तर्गत धर्मकाण्डके प्रथमाध्यायमें जहां पहले सात्विकादिभेदसे पुराणोंका विभाग किया है और इसी प्रकार उपपुराणोंका सात्विकादि भेद दिखायाहै वहां कहा है "पुराणं भागवतं दौर्गं नन्दिप्रोक्तं तथैवच। पाशुपत्यं रेणुकं च भैरवं च तथैव च" अर्थात् दुर्गामाहात्म्ययुक्त भागवत और नन्दिकेश्वरप्रोक्त पाशुपतादिपुराण उपपुराण हैं और पहले विष्णुधर्मोत्तरमें कहा है "तत्र भागवतं तथा" इति "तंत्रे भागवतं तथा" इति ऐसा भी पाठ है तंत्रका अर्थ शास्त्र है, इस विशेषणसे ग्रंथकी उत्तमता प्रतीत होती है, फिर पद्मपुराणके शकुनपरीक्षास्थलमें "ब्राह्मं पाद्मं वैष्णवञ्च मार्तण्डं नारदेरितम्" इत्यादि, "तथैव गदितं राम पुराणं कापिलं तथा। वाराहं ब्रह्मवैवर्तं शकुनेषु प्रशस्यते। शैवं भागवतं दौर्गं भविष्योत्तरमेव च।" फिर पद्मपुराणके भागवतमाहात्म्यके १९ अध्यायमें "शैवमादिपुराणं च देवीभागवतं तथा।" इत्यादि प्रमाणोंसे देवीभागवतका उपपुराण होना सिद्ध होता है। और मधुसूदनसरस्वतीकृत सर्वशास्त्रार्थसंग्रह नाम ग्रंथमें तथा नागोजिभट्टकृत धर्मशास्त्र तथा दूसरे निबन्धकारोंके ग्रंथोंमें देवीभागवतको उपपुराण माना है.

यदि कहो कि, देवीभागवतके प्रथमाध्यायमें "तत्र भागवतं पुण्यं पंचमं वेदसम्मितम्" इसको परमपवित्र और वेदतुल्य कहा है तब यह स्वयंही जब अपनेको पंचम महापुराण कहता है तब दूसरे पुराण कैसे इसकी उपपुराणोंमें गणना करते हैं इसका उत्तर यह है कि नारदीय वायुआदिने अपनेको महापुराण कहाहै तौभी कितने एक पुराणोंने उनकी उपपुराणमें गणना की है, इससे पुराणोंकी सम्मतिसे किसीके महापुराण किसीके उपपुराण प्रतिपादित होनेसे विरोध नहीं जान्ना, यह भेद भक्तिदृढताके निमित्त है यथा वैष्णवपुराणके मतमें शैवपुराण तामस है और विष्णुसम्बन्धी पुराण सात्विक हैं इसीप्रकार स्कन्दपुराणके मतसे वैष्णवपुराण तमोगुणयुक्त हैं यथा "दश चैव पुराणानि सात्विकानि विदुर्बुधाः। तामसानि च चत्वारि वैष्णवानि प्रचक्षते" इस

स्कन्दपुराणके वचनसे वैष्णवपुराण तामस हैं तथा शिवपुराणके मतसे भी इसीप्रकार जानना, तथा नारदीयपुराणान्तर्गतमहापुराणोंकी सूचीमें इस पुराणने अपनेको स्वयं महापुराण कहा है किन्तु मद्वयं "भद्वयं चैव ब्रत्रयं वचतुष्टयम्। अलिंपाग्निपुराणानि कूस्कं गारुडमेव च" इस देवीभागवतके वचनसे और वक्ष्यमाणमुद्गलपुराणके वचनसे यह महापुराणबहिर्भूत होते हैं शिवपुराण भी अपनेको महापुराण कहता है यदि कहो कि वायुपुराणको तो निश्चयही पुराणोंमें गणना करना और शिवपुराण केवल शिवप्रतिपादक होनेसे वकारचतुष्टयमें उसका सम्भव नहीं है सो नहीं हैं मुद्गलपुराणमें लिखा है "ब्राह्मं च वैष्णवं पाद्मं शैवं भागवतं तथा। भविष्यं ब्रह्मवैवर्तं मार्कण्डेयं च वामनम्। आग्नेयं वायवं मात्स्यम्" इत्यादि इन वचनोंसे शिव और वायुपुराणको पृथक् ग्रहण किया है तथा वायुपुराणने अपनेको महापुराण और दूसरे कई पुराणोंको महापुराणोंसे बहिर्भूत किया है तो कहीं कोई महापुराणोंसे बहिर्भूत कहीं वह उनसे बहिर्भूत है आदित्यपुराणमें "अलिंपाग्निपुराणानि" आदित्य, लिंग, पद्म, अग्नि, और किसी किसी पुराणमें "अनापलिङ्गकूस्काख्यम्" इनहीको उपपुराण कहा है जब इन चार पुराणोंको कहीं महापुराण कहीं उपपुराण कहा है तो देवीभागवतमें क्या विरोध है मतभेदसे दोनोंही वचनोंका प्रमाण होगा, यदि कहो कि और उपपुराण "मुनिभिः कथितानि तु" अन्यमुनियोंके कहेहुएहैं इस वचनसे उपपुराण अन्यमुनियोंके रचे हैं और देवीभागवत स्वयं व्यासजीने रची है तब यह उपपुराणोंमें किसप्रकार होसक्ती है, यह बात नहीं है कारण कि नारद शिव वायव्यादि अनेक पुराणोंमें देखा जाता है कि अनेक पुराण वेदव्यासकृत होनेपर भी किसी २ पुराणके मतसे उनको उपपुराण कहा है इससे पूर्वका नियम क्रमसे अङ्गीकार नहीं हो सकता किन्तु यह वचन सत्वके अभिप्रायसे सन्निविष्ट है ऐसाही स्वीकार कियाजायगा इसप्रकारसे दोनों भागवत किसी पुराणमें महापुराण और किसीमें उपपुराण कहीगईहैं शिव और मत्स्यपुराणके मतसे देवीभागवत महापुराण है, शैवपुराणके उत्तर खण्डके मध्यमेश्वरमाहात्म्यमें शिवसे वर प्राप्तकरके व्यासने महापुराण बनाये वहां उनका निर्वचन इस प्रकारसे किया है–

"यत्र वक्ता स्वयं तण्डे ब्रह्मा साक्षाच्चतुर्मुखः। तस्माद्ब्राह्मं समाख्यातं पुराणं प्रथमं मुने ॥ १ ॥ पद्मकल्पस्य माहात्म्यं तत्र यस्मादुदाहृतम्। तस्मात्पाद्मं समाख्यातं पुराणं च द्वितीयकम् ॥ २ ॥ पराशरकृतं यत्तु पुराणं विष्णुबोधकम्। तदेव व्यासकथितं पुत्रपित्रोरभेदतः ॥ ३ ॥ यत्र पूर्वोत्तरे खण्डे शिवस्य चरितं बहु। शैवमेतत्पुराणं हि पुराणज्ञा वदन्ति च ॥ ४ ॥ भगवत्याश्च दुर्गायाश्चरितं यत्र विद्यते। तत्तु भागवतं प्रोक्तं न तु देवीपुराणकम् ॥५॥ नारदोक्तं पुराणं तु नारदीयं प्रचक्षते॥ यत्र वक्ता भवत्तण्डे मार्कण्डेयो महामुनिः ॥ ६ ॥ मार्कण्डेयपुराणं हि तदाख्यातं च सप्तमम्। अग्नियोगात्तदाग्नेयं भविष्योक्तेर्भविष्यकम् ॥ ७ ॥ विवर्तनाद्ब्रह्मणस्तु ब्रह्मवैवर्तमुच्यते। लिंगस्य चरितोक्तत्वात्पुराणं लिंगमुच्यते ॥ ८ ॥

**वराहस्य च वाराहं पुराणं द्वादशं मुने । यत्र स्कन्दः स्वयंश्रोता वक्ता साक्षान्महेश्वरः ॥ ९ ॥ तत्तु स्कान्दं समाख्यातं वामनस्य तु वामनम् । कौर्मं कूर्मस्य चरितं मात्स्यं मत्स्यस्य कीर्त्तितम् ॥ १० ॥ गरुडस्तु स्वयं वक्ता यत्तद्गारुडसंज्ञितम् । ब्रह्माण्डचरितोक्तत्वाद्ब्रह्माण्डं परिकीर्त्तितम् ॥ ११ ॥**

हेतण्डे मुनि! जिस व्याससंकथित प्रथम पुराणमें साक्षात् ब्रह्माजी वक्ता है वह पहला ब्राह्म पुराण है ॥ १ ॥ जिसमें पद्मकल्पका माहात्म्य वर्णन है वह पाद्मपुराण है ॥ २ ॥ पराशरनिर्मित विष्णुपुराण विष्णुमहिमासम्पन्न हैं पितापुत्रकी एकात्मा होनेसे यह व्यासनिर्मित कहा जाता है ॥ ३ ॥ जिसके पूर्व उत्तरखण्डमें बहुतायतसे शिवकी कथा है, वह शिवपुराण है ॥ ४ ॥ जिसमें भगवती दुर्गाका चरित्र है वह भागवत है परन्तु देवीपुराणका नाम देवीभागवत नहीं इनमें भेद है ॥ ५ ॥ नारदका कथित नारदीयपुराण, मार्कण्डेय कथित ॥ ६ ॥ सातवां मार्कण्डेयपुराण है, अग्निदेवसम्बन्धसे प्रयुक्त अग्निपुराण और भविष्यवृत्तान्तवाला भविष्यपुराण है ॥ ७ ॥ जिसमें विशेषरूपसे ब्रह्मतत्त्व विवृत हुआहै वह [illegible] लिंगअर्चनाका माहात्म्य वर्णन करनेसे लिंगपुराण कहाता है ॥ ८ ॥ इसी प्रकार [illegible]स्मृतसम्बन्धसे युक्त वराहपुराण जिसमें स्कन्द श्रोता और महेश्वर वक्ता हैं ॥ ९ ॥ वह स्कन्दपुराण है वामनके सम्बन्धसे वामन कूर्मके चरित्रसे कूर्म और मत्स्यके चरित्रसे मत्स्यपुराण ॥ १० ॥ जिसके गरुड वक्ता हैं वह गरुडपुराण है ब्रह्माण्डके चरित वर्णनसे ब्रह्माण्डपुराण कहाता है ॥ ११ ॥

इसका तात्पर्य यह कि कोई पुराणवक्तासम्बन्धसे कोई श्रोतासम्बन्धसे और कोई प्रतिपाद्य मुख्य देवताके चरित्रसम्बन्धसे नाम युक्त हुआहै, यह इन वचनोंसे स्पष्टही है तब पांचवे श्लोकसे दुर्गाके चरित्र वर्णन होनेसे देवीभागवत महापुराण कहा है और इसी नामसे यह प्रवृत्त हुआ है इस श्लोकमें तुशब्द निश्चयार्थबोधक है अर्थात् इसकाही नाम भागवत है. यदि कोई इसको उपपुराण कहनेका प्रयास करै तौ उसके निमित्त कहा है " न तु देवीपुराणकम् " पुराणकमें अल्पार्थमें कप्रत्यय है भाव यह कि, वह क्षुद्रपुराण नाम उपपुराण है और " देव्याः पुराणकम् " अर्थात देवीसम्बन्धीपुराण यह कहनेसे स्पष्ट विदित होता है कि जब ऐसा अर्थ होगा तो वह देवीपुराणक नहीं होगा, भाव यह कि, महामुनिव्यास देवने यह वचन कहकर दूसरेका महापुराणत्व और निज अभिप्रेतवस्तुका उपपुराणत्व निवारण किया है और देवीभागवतको महापुराण माना है और महापुराणोंमें भगवतीके चरित्रयुक्त दूसरा महापुराण है भी तो नहीं यदि कहो कि, नारदपुराणके मतसे विष्णुभागवत महापुराण है तब दोनोंको ही महापुराण मानकर अपना २ अभीष्ट सिद्ध करलें और विष्णुभागवतके भी दशमस्कन्धमें विन्ध्यवासनीका किंचित् चरित्र वर्णित हुआ इससे इसीको सर्वोत्तम महापुराण मानलो सो नहीं यादि भगवान् व्यासको यह अभीष्ट होता तौ भगवत इदं भागवतम् ऐसी व्युत्पत्ति करते सो व्यासजीने ऐसी व्युत्पत्ति क्यों न की क्या उनको कुछ भय था जो स्वच्छ निरुक्ति छोडकर दूसरे प्रकारकी निरुक्ति करते, इसी प्रकार " यत्र पूर्वोत्तरे खण्डे शिवस्य चरितं

वहु" इत्यादि शिवपुराणकी निरुक्ति की है, इससे मुनिके अभिप्रायका स्पष्ट मर्म विदित होता है, मतभेदसे पुराणभेदकी कल्पना नूतन नहीं है, पूर्वोक्त युक्तिके वलसे नारद शैव और आदित्यपुराण भिन्न और भी स्थलोंमें बहुत युक्ति तथा प्रमाण हैं, यदि गौरवकी आशंका करो तो भी विशेष क्षति नहीं कारण कि, गौरवके भयसे भीत होकर मुनि तात्पर्यको अन्यथा नहीं करेंगे, इससे पूर्वोक्त तात्पर्यको छोडकर और तात्पर्य अवलम्बन करनेसे, अन्यथा करनेका प्रयास करना महासाहसका कार्य कहाजायगा. और गायत्रीछन्दसे आरम्भ तथा वृत्रासुरकी विशेष कथाभी इसीमें यथायोग्य सन्निविष्ट हुई है, इससे भगवान् व्यासने इसको महापुराण कहा है. यह हमारा स्थिर सिद्धान्त है बुद्धिमान् इसको स्वयं विचार करलें. कालिकापुराणके वचन हेमाद्रिमें हैं "यदिदं कालिकाख्यं तन्मूलं भागवतं स्मृतम्" यह वचन विशेषरूपसे देवीभागवतको महापुराण जनाते हैं, कारण कि, "अष्टादशभ्यस्तु पृथक्पुराणं यत्प्रदृश्यते।विजानीध्वं द्विजश्रेष्ठास्तथा तेभ्यो विनिर्गतम् ॥" इस मत्स्यपुराणके वचनसे उपपुराण सव महापुराणोंसे निर्गत हुए हैं, तब यह कालिकापुराण किस महापुराणसे निर्गत हुआहै "कालिकाख्... वचनों... मूलं भागवतं विदुः" । अर्थात् इसका मूल भागवत है ऐसा निवन्धकारोंने कहा है, जैसे और उपपुराण एक एक महापुराणोंसे निर्गत हैं इसीप्रकार यह कालिकापुराण महापुराण भागवतसे निर्गत है यहां भागवतसे देवीभागवतकाही ग्रहण होगा, कारण कि, विष्णुभागवतमें तो यह चरित्र सम्भव ही नहीं है, इससे देवीसंबन्धी उपपुराण देवीभागवत मूलक है. जब कि, शैव उपपुराण शिवमहापुराणसे और वैष्णव उपपुराण विष्णुमहापुराणसे उद्धृत देखेजाते हैं तब देवीसम्बन्धी उपपुराणभी देवीसम्बन्धी महापुराणसे संगृहीत है इसमें सन्देह क्या इससे देवीभागवत महापुराण है आदित्यपुराणके अनुसारभी देवीभागवत महापुराण है रक्तासुरवधके प्रस्तावमें लिखा है "या जघ्ने माहिषं दैत्यं क्रूरं वृत्रासुरं तथा । साद्य रक्तासुरं हत्वा स्वाराज्यं ते प्रदास्यति" जिसने क्रूर महिषासुर और वृत्रासुरको मारा वह रक्तासुरको मारकर तुझको स्वाराज्य देगी इस वचनसे देवीभागवतकीही सम्मति दिखाई है देवीभागवतके सिवाय किसी पुराणमें देवीद्वारा वृत्रासुरवध नहीं है विष्णुभागवतमें इन्द्रद्वारा वध है और पुराणदानके प्रस्तावमें वहांही कहा है "ददाति सूर्यभक्ताय यस्तु भागवतं द्विजाः॥सर्वपापविनिर्मुक्तः सर्वव्याधिविवर्जितः । जीवेद्वर्षशतं साग्रमन्ते वैवस्वतं पदम्॥" अर्थात् सूर्यभक्तके निमित्त जो भागवत देते हैं वह सब पापरहित हो सौ वर्षतक जीने उपरान्त अन्तमें वैवस्वतके पदको जाते हैं इस वचनसे देवीभागवतही सिद्ध होती है कारण कि देवीभागवतके प्रथमश्लोक और ग्यारहवें स्कन्धमें और वारहवें स्कन्धमें विस्तारपूर्वक गायत्रीविधानक सहस्रनामादिकी वर्णनामें गायत्रीको ही सर्व प्रधान सूर्यकी अधिष्ठात्री कहकर वर्णन किया है और यदि विष्णुभागवतका आशय होता तो देनेवाला वैकुण्ठको जायगा ऐसा कहते मत्स्यपुराणमें लिखाहै "यत्राधिकृत्य गायत्रीं वर्ण्यते धर्मविस्तरः । वृत्रासुरवधोपेतं तद्भागवतमिष्यते ॥" जहां गायत्रीको लेकर धर्मविस्तार कहा जाय वह भागवत है, इस मत्स्यवचनसे इसमें पहला श्लोक तीनचरण-

युक्त है कारण कि वेदोंमें त्रिपदागायत्री सुनी है इससे देवीभागवत महापुराण सिद्ध है यदि कहीं प्रथम श्लोक चतुष्पाद दीखें तो वह नवीन पाठ जान्ना कारण कि वह पुराने ग्रंथोंमें नहीं हैं, यदि कोई कहै कि गायत्री विष्णुकी प्रतिपादक है तब मैत्रायणी शाखामें "भर्गो वै रुद्रः" इससे रुद्रको भर्ग माना है और प्रपंचसारप्रभृति तंत्रोंमें प्रधान २ पुराणोंमें शिवशक्तिआदिके पक्षमें अर्थ विद्यमान है तब एकही कैसे माने 'असति ह्यनुमानम्' वाक्य न मिलनेपर अनुमानसे जानलेना इसप्रकार स्तावकवाक्य है पर यह प्रधानवाक्योंके सन्मुख अग्राह्य है.

अपिच " हयग्रीवब्रह्मविद्या यत्र वृत्रवधस्तथा । गायत्र्या च समारम्भस्तद्वै भागवतं विदुः" अर्थात् जिसमें हयग्रीव दानवको ब्रह्मविद्यालाभ हुई है वृत्रासुरका वध और गायत्रीसे आरंभ है वह भागवत है इससे भी देवीभागवत ही महापुराण सिद्ध होती है अर्थात् देवीभागवतके प्रथमस्कंधमें हयग्रीवका विस्तारसे वर्णन है यदि कहो कि विष्णुभागवतके पंचमस्कन्धमें हयग्रीवका कुछ [illegible]व्याख्यान देखा जाताहै तो दोनोंहीका ग्रहण होगा सो नहीं कारण कि नारदीय [illegible] आदि निबन्धोंमें "मन्त्राःपुरुषदेवताःप्रोक्ताः विद्याः स्त्रीदेवताः स्मृताः" [illegible] सप्तदश [illegible]याका मंत्र स्त्रीदेवतात्मक होगा पुरुषदेवतात्मक नहीं और जो कहीं हो तौ गौणरूपसे स्वीकार होगा, सो गौणार्थका अवलम्बन करनेपरभी विष्णुभागवतपर संगत नहीं होता कारण कि उसमें लक्षणा स्वीकाररूप दोष होगा, देवीभा० "जपेदेकाक्षरं मंत्रं मायाबीजात्मकं मम" यह स्पष्ट देवीभागवतमें लिखा है इससे यह वचन दोनों भागवतोंमें न लगकर देवीभागवतपरही चरितार्थ होता है और मत्स्यपुराणमें "सारस्वतस्य कल्पस्य" इस वचनके द्वारा देवीभागवतकोही महापुराण कहा है मत्स्यपुराणके ५३में अध्यायमें पुराकल्पका ब्रह्मपुराण वाराहकल्पका वाराहपुराण और सारस्वत कल्पकी भागवत कही है और फिर उपपुराणका इसीप्रकार वर्णन कियाहै पद्मसे नृसिंहपुराण इत्यादि इस प्रकारसे अष्टादश पुराणके अतिरिक्त जो पुराण हैं उनका मूल महापुराण हैं फिर आगे यहभी लिखा है कि हरिमहिमापूर्ण कल्प सात्विक पितामह ब्रह्माकी महिमापूर्ण कल्प राजसिक अग्नि और रुद्रदेवकी महिमापूर्ण कल्प तामस सरस्वती और पितृगण माहात्म्यवर्णित कल्प सब गुणोंसे मिश्रित होनेसे संकीर्ण हैं जब यह चार विषयही पुराणोंमें वर्णित हैं तब निज२ कल्पके निज२ देवता प्रगट लिखनेसे सारस्वतकल्पका विषय वर्णित होनेसे लोकमें सरस्वती देवीप्रधान यह देवीभागवतही महापुराण है कारण कि उन कल्पोंके वे वे पुराण प्रसिद्ध हैं जैसे वाराहका वाराह इत्यादि इससे यही भागवत महापुराणरूपसे सिद्ध है विष्णुभागवतमें सरस्वतीकी महिमा नहीं है विष्णुभागवतके दूसरे स्कन्धमें स्वयंही "पाद्मं कल्पमथो शृणु" ऐसा कहा है इससे यह पद्मकल्पकी कथा है यदि कहो कि पद्मकल्पही सारस्वतकल्प है तो यह कहनाभी ठीक नहीं " पद्मकल्पस्य वृत्तान्तं पूर्वं यस्मादुदाहृतम् । तस्मात्पाद्मं समाख्यातम्" इस शिवपुराणके वचनसे और "एतदेव यदा पद्ममभूद्धैरण्मयं जगत् । तद्वृत्तान्ताश्रयं तद्वत्पाद्ममित्युच्यते बुधैः । पाद्मं तत्पंचपंचाशत्सहस्राणि तु कथ्यते " इससे ५५००० पद्मपुराण पद्मकल्पका है और "सारस्वतस्य

कल्पस्य मध्ये ये स्युर्नरामराः" इस वचनसे सारस्वत कल्पमें देवीभागवतका होना सिद्ध है जब दो कल्प एक कैसे होसकते हैं और जब सारस्वत और पद्मकल्प एक हों तो पद्मपुराण और भागवत पुराण यह दोनों भी एकही होने चाहिये और फिर प्रसिद्ध पद्मकल्पको छोडकर उसका अप्रसिद्ध नामभी तो नहीं होसक्ता यदि कहो कि मत्स्यपुराणके अन्तिम अध्यायमें पद्मकल्प नहीं कहा है तो इसका सारस्वत कल्पमेंही अन्तर्भाव होगा सो नहीं कारण कि यह तो सब कल्प तिथिपरत्व कहे हैं और वायुपुराणके कहे पद्मकल्पादि दिनपरत्व है और वहां 'ब्राह्मं पाद्ममिमं यस्तु पठेत्पर्वणि पर्वणि' ऐसा कहाभी है और जिस पुराणमें जिस कल्पका आरंभ करके लिखा जाता है जिस कल्पका प्रथम प्रतिपादन होता है उस कल्पकाही वह पुराण प्रतिपादक है ऐसा नियम है ब्रह्मवैवर्त में कृष्णजन्म-खण्डमें यह कथा सारस्वतकल्प की है पर आदिसे तो दूसराही कल्प चलता है कारण कि यों तो प्रायः अनेक पुराणोंमें कृष्णजन्मके चरित्र आदि हैं तब वे सब सारस्वतकल्पके नहीं हो सकते अथवा क्या कृष्णचारित्र होनेसे सब पुराणही भागवत हो जायँगे, इससे सारस्वतकल्पकी कथाश्रित देवीभागवतही महापुराण[illegible] उमासंहितामें "महा-विद्या जगद्धात्री सर्वविद्याधिदेवता । द्वादश्यां फाल्गु[illegible] हुआहै "कालिकाभूंन्नृप"इस श्लोकसे भगवतीका प्रादुर्भाव फाल्गुनशुक्लद्वादशीको हुआ है और उसी दिन सारस्वत कल्पका उद्भव हुआ है, जैसे हेमाद्रिके कल्पश्राद्धप्रकरण नागरखण्डमें लिखाहै "सारस्वतस्तु द्वादश्यां शुक्लायां फाल्गुनस्य च" इत्यादि इससे सारस्वतकल्पमें सरस्वतीकी पूर्ण महिमा होनेसे यह सर्वथा देवीभागवतका ही विषय है और सारस्वत कल्प होनेसे इसमें संकीर्ण विषयका वर्णन है.

और "अम्बरीष शुकप्रोक्तं नित्यं भागवतं शृणु" यहां शुकाय प्रोक्तम्" शुकदेवके निं-मित्त कहीहुई ऐसा अर्थ होनेसे यह वचनभी देवीभागवतपरत्वही बोध होता है, विष्णुभा-गवतका होना महाभारतके उपरान्त कहा है भारत और १७ पुराण बनाकरभी जब व्यास-जीको सन्तोष न हुआ तब विष्णु भागवत बनाई, और "अष्टादशपुराणानि कृत्वा सत्य-वतीसुतः । भारताख्यानमखिलं चक्रे तदुपबृंहितम्" इस मत्स्यपुराणके वचनसे पुराणों-के पश्चात् भारत है तो इस वचनसे तो देवीभागवतही महापुराण कहाजाताहै कारण कि; विष्णुभागवत भारतके उपरान्त हुई है यदि कहो कि देवीभागवतके ३ "स्कंधमें वेदशाखाः पुराणानि वेदान्तं भारतं तथा। कृत्वा संमोहसंमूढोऽभवं राजन्मनस्याति ॥"इति अर्थात् हेरा-जन् ! मैं वेदशाखा पुराण वेदान्त भारतको निर्माण करकै अविद्याजनित मोहसे व्याकुल हुआ था तब देवीभागवतके इस वचनसे शंका होती है कि तबतक देवीभागवत न थी सो नहीं, व्यासजीने जानलिया था कि में जन्मेजयके प्रति वक्ता हूंगा इसकारण उन्होंने ज्ञान दृष्टिसे पूर्वमेंही निर्माण करलीथी, और विष्णुभागवतमें यह बात कल्पित नहीं होसकती कारण कि चार श्लोकसे उसकी उत्पत्ति है उपदेशसे पूर्व उसके ज्ञानका अभाव है, और जो उससेभी पूर्व व्यासका ज्ञान मानोंगे तो सब वक्ष्यमाण अर्थवाद होजायगा, और ग्रं-थके सारका भंगप्रसंग होगा, "वेदशाखाःपुराणानि"यह पाठ असंगत है सो वहीं दिखावैं-गे जिससे विरोध प्रतीत न होगा.

और जो पद्मपुराणके भागवतमाहात्म्यमें भागवतकी कथा श्रवणको आये हैं वहां लिखा है "दशसप्तपुराणानि षट्शास्त्राणि समाययुः" अर्थात् वेदादि तथा १७ पुराण और छःशास्त्र आये यहां श्रीमद्भागवतको जोडनेसेही १८ की पूर्ति होती है और पद्मपुराणमें "दशसप्तपुराणानि कृत्वा सत्यवतीसुतः। नाप्तवान्मनसा तोषं भारतेनापि भामिनि॥ चकार संहितामेतां श्रीमद्भागवतीं पराम् ॥" अर्थात् सत्रह पुराण और भारत बनाकर जब व्यासजीको संतोष नहुवा तब भागवत बनाई तब अष्टादशकी उक्ति न करके सत्रह पुराण कहकर अठारहीं श्रीमद्भागवत भारतके उपरान्त कहनेवालोंका कथन ठीक नहीं कारण की उनके वचनोंसे विष्णु भागवत अठारहवीं सिद्ध नहीं होती देवीभागवतही होती है कारण कि,महाभारतको सुनकर संदिग्ध हो क्रौष्टुकीने आनकर मार्कण्डेयसे जो प्रश्न कियेहैं उसपर मार्कण्डेयने मार्कण्डेय पुराण कहाहै "तत्वतो ज्ञातुकामोहं भगवन्तमुपस्थितः" इससे भारतके पश्चात् मार्कण्डेयपुराण हुआहै और विष्णुभागवत भी, तौ भारत से पहले सोलह पुराण सिद्ध होते हैं यदि कहो [illegible] इसमें क्षति क्या है इसपर कहते हैं पूर्व में दशसप्तकी कथा न कहकर सोलह [illegible] कहकर सत्रह कहे हैं इससे देवीभागवतको प्रथमही महापुराण स्वीकार किये विना सप्तदश पुराण भारतसे पहले सिद्ध नहोसकैंगे और हमारे मन्तव्यमें कोई विरोध नहीं आता कि, भारतसे पूर्व देवीभागवतसहित सप्तदश पुराण रहे और मार्कण्डेय पश्चात्का यह सब मिलकर अठारह ठीक होतेहैं पण्डितगण इसको विचारकर देखें और जो पद्मपुराणमें लिखा है "वैष्णवं नारदीयं च तथा भागवतं शुभम्। गारुडं च तथा पाद्मं वाराहं शुभदर्शने। सात्विकानि पुराणानि विज्ञेयानि शुभानि वै"। इसमें भागवतको सात्विक कहा है और कूर्मके वचनसे सात्विक पुराण विष्णुपरक है, तो विष्णुभागवतकाही ग्रहण है देवीभागवतका नहीं और स्कन्दपुराणमें लिखाहै "चतुर्भिर्भगवान् विष्णुर्द्वाभ्यां ब्रह्मा तथा रविः।आष्टादशपुराणेषु शेषेषु भगन्वाभवः"॥अर्थात् चार पुराणोंमें विष्णु दोमें ब्रह्मा और सूर्य शेषमें शिवका वर्णनहै,इससे विष्णुभागवतहीका ग्रहण होताहै, यह कहना ठीक नहीं, कारण कि,यहां तीन गुणोंकाही वर्णन है मत्स्यपुराणोक्त संकीर्णताकी व्यवस्था नहीं है, तौ कहिये संकीर्णका किन पुराणोंमें अन्तर्भाव है, मैं तौ क्रमदीपिकाके प्रकरणसे "मंत्राधिष्ठात्रीं देवतां वेदमातरं दुर्गांदुर्बोधध्वान्तभानुं गुरुं चरति" विष्णुमंत्रोंकी दुर्गा अधिष्ठाता होनेसे और अभिन्न होनेसे सात्विकके ही अन्तर्गत होती है. इसीसे "हरिर्द्वाभ्यां रविर्द्वाभ्यां द्वाभ्यां चण्डीविनायकौ ॥ द्वाभ्यां ब्रह्मा समाख्यातः शेषेषु भगवाञ्छिवः" अर्थात् दो पुराणोंमें हरि दोमें रवि दोमें चण्डी और विनायक दोमें ब्रह्मा और शेषमें शिव कहे गये हैं यह वचन चरितार्थ होता है।

वास्तवमें हमारे मतमें दोनों भागवतही सप्रमाण हैं विष्णुभागवतके पक्षपातियोंके वचनोंसहित कोई विरोध नहीं हैं इससे इस विषयमें और कुछ कहना निष्प्रयोजन है और नारदीयप्रभृति पुराणोंके मतसे विष्णुभागवत महापुराण है ये वचन सर्वथा प्रसिद्ध हैं अब यहां उनके लिखनेका प्रयोजन क्या है, उनके मतसे देवीभागवत उपपुराण है शिव और मत्स्यपुराणादिके मतसे देवीभागवत महापुराण और विष्णुभागवत उपपुराण है.

इसमें देवीभागवतके महापुराणत्वसंस्थापनमें कितने एक पण्डित देवीयामलके "श्रीमद्भागवतं नाम पुराणं वेदसम्मितम्। पारीक्षितायोपदिष्टं सत्यवत्यंगजन्मना । यत्र देव्यवताराश्च बहवः प्रतिपादिताः" अर्थात् सत्यवतीसुत व्यासदेवने यह वेदसम्मत भागवतनाम पुराण जनमेजयको सुनाई जिसमें देवीके अनेक अवतार हैं तथा "इदं रहस्यं चरितं राधोपासनमुत्तमम् । व्यासाय मम भक्ताय प्रोक्तं पूर्वं मयाद्रिजे।मत्तो रहस्यं ज्ञात्वैव राधामाहात्म्यमुत्तमम्। एतस्य विस्तरं चक्रे श्रीमद्भागवते तथा । नारदे ब्रह्मवैवर्ते लोकानां हितकाम्यया" हे पर्वतपुत्री! श्रीमहालक्ष्मीदेवी राधाका सर्वोत्तम अतिगोपनीय उपासना और चरित्र हमने पूर्वमें अपने परमभक्त व्यासदेवजीको दिया था उन्होंने हमारे समीपसे सर्वश्रेष्ठ गूढतत्व राधामाहात्म्य प्राप्तकरके सब लोकोंके हितकी कामनासे नारदीय ब्रह्मवैवर्त और भागवतप्रभृति ग्रन्थोंमें विस्तार किया औरभी सौभाग्यकल्पलतामें संहारभैरवके वचन अनेक लिखे हैं उनको गौरवके भयसे नहीं लिखते यही बहुत है पण्डितोंको इन वचनोंको विचारकर दोनों ग्रंथोंको पूर्ण आदरसे देखना चाहिये.

भगवतीकी उपासनाविषयमें कोई २ भ्रान्त पंडित कहते हैं कि जो इस शास्त्रमें मायाकी उपासना भगवतीकी उपासना कही है तो माया मिथ्या है इसमें उसकी अनन्वय घटना उपस्थित होगी इस्से यह उपासना श्रद्धाके योग्य नहीं है इसपर कहते हैं यह भ्रान्ति नहीं है तापनीयमें लिखाहै "माया वा एषा नारसिंही सर्वमिदं सृजति सर्वमिदं रक्षति सर्वमिदं संहरति तस्मान्मायामेतां शक्तिं विद्याद्य एतां मायां शक्तिं वेद स मृत्युञ्जयति स पाप्मानं तरति सोमृतत्वं च गच्छति महतीं श्रियमश्नुते" [नृ०ता०]यह नृसिंहशक्ति महामाया सब इस जगत्की उत्पत्ति करके इस सबकी रक्षा और संहार करती है इस्से इस मायाशक्तिको जानकर जो इस शक्तिको जान्ता है वह मृत्युको जय करता पापसे तरता अमर होकर महालक्ष्मीको प्राप्त होता है अतएव जब श्रुतिमें मायाशक्तिकी उपासना करनेसे और उसको जाननेसे उपासक मृत्युके जीतनेमें समर्थ होताहै इस प्रकार कहागयाहै और "त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्तवीर्य्या विश्वस्य बीजं परमासि माया । सम्मोहितं देवि समस्तमेतत्" । हे देवी ! तुम विश्वव्यापिनी, अनन्तवीर्यरूपिणी महाशक्ति हो, तुम्हीं इस विश्वको कारण स्वरूप और तुम्हीं महामाया हो, यह सब संसार तुम्हारी मायासेही विमोहित है। यदि कहो यह सब स्मृतिमें यहां जड़मायास्वरूपा वैष्णवी शक्तिकी उपासना करनेको कहाहै सो नहीं है कारण की देवीअथर्वशिरोभागमें "सर्वे वै देवा देवीमुपतस्थुः कासि त्वं महादेवी साब्रवीदहं ब्रह्मरूपिणी मत्तः प्रकृतिपुरुषात्मकं जगत्" । अर्थात् सब देवताओंने देवीके शरीरकी उपासना करी थी और उनसे इस प्रकार पूछाथा कि हेदेवि ! तुम कौन हो ? तब उन महादेवीने उत्तर दिया कि मैं परब्रह्मरूपिणी हूं, मुझसे ही इस प्रकृति पुरुषमय विश्वकी उत्पत्ति होती है, औरभी भुवनेश्वरीउपनिषद्में "अथातोऽवोपनिषदं व्याख्यास्यामोऽथ ह्येनां ब्रह्मरन्ध्रे ब्रह्मरूपिणीमाप्नोतीति तथा भुवनाधीश्वरी तुर्यातीता विश्वमोहिनी इति" । हेसौम्यगण ! तुम जब सम्यक् प्रकारसे अधिकारी हुएहो, तो मैं अवश्य ही तुमसे वह परम सगुणनिर्गुणात्मक ब्रह्मविषयक उपनिषद् कहूंगी । जो इन समस्त भुवनोंकी नियंत्री है वह विश्वमोहिनी स्वरूपतः तुरीय चैतन्यरूपिणी हैं अतएव वह ब्रह्मरूपा तुम्हारे इस देहमें ही

स्थिति करती है इसलिये इस शरीरके अन्तर्वर्ती ब्रह्मरन्ध्रमें खोजनेसे ही प्राप्त होगी और भावनोपनिषद्में "स्वात्मैव ललितेति" अर्थात् यह आत्माही परम रमणीयइत्यादि सब श्रुतिमें और त्रिपुरातापनीय सुन्दरीतापनीय प्रभृतिमें "परोरजसेऽसावदोम्" इतिइसप्रकार गायत्रीचतुर्थ चरणप्रतिपाद्य ब्रह्मवाचकत्व और ह्रींकार बीजका उक्तिहेतु ह्रींकार बीजका ब्रह्मदेवतात्व प्रतिपादकश्रुतिप्रयुक्त एवं काली और तारा इत्यादि उपनिषद् और समस्त स्मृतिमें ब्रह्मरूपिणी भगवतीकीही उपासनाका विषय सम्यक् प्रकारसे कहागया है सूतसंहिताके पंचम अध्यायमें "अतः संसारनाशाय साक्षिणीमात्मरूपिणीम् ॥ आराधयेत्परां शक्तिं प्रपञ्चोल्लासवर्जिताम् ॥ "अतएव संसारनाशके निमित्त उन्हीं साक्षीमात्र समस्त प्रपंच और उल्लासादि जगत्का हर्षरहित आत्मस्वरूप पराशक्तिकी आराधनाकरै । फिर स्कन्दपुराणके वेदारण्येश्वरमाहात्म्यमें " परा तु सच्चिदानन्दरूपिणी जगदम्बिका । सैवाधिष्ठानरूपायाज्जगद्भ्रान्तेश्चिदात्मनि " इति। चिदात्मामें जो इस जगत्की भ्रान्ति होती है इस विषयमें उन सच्चिदानन्दरूपिणी पराशक्ति जगदम्बिकाको ही अधिष्ठानस्वरूप जानना चाहिये । फिर कूर्मपुराणके बारहवें अध्या[illegible] विषयमें स[illegible]र्शितं विप्रा देव्या माहात्म्यमुत्तमम् । सर्वं वेदान्तवेदेषु निश्चितं ब्रह्मवादिभिः । एकं [illegible] सूक्ष्मं कूटस्थमचलं ध्रुवम्। योगिनस्तत्प्रविश्यन्ति महादेव्याः परं पदम् । परात्परतरं तत्त्वं शाश्वतं शिवमच्युतम् । अनन्तं प्रकृतौ लीनं देव्यास्तत्परमं पदम् । शुभ्रं निरञ्जनं शुद्धं निर्गुणं दैन्यवर्जितम् । आत्मोपलब्धिविषयं देव्यास्तत्परमं पदम् ॥ " हे विप्रगण ! देवीका माहात्म्य ब्रह्मवादी ऋषियोंके द्वारा निश्चित होकर वेद और वेदान्तमें इस प्रकार प्रदर्शित हुआ है कि, वह एक मात्र अद्वितीय सर्वत्रगामी नित्यकूटस्थ चैतन्यस्वरूप है केवल योगिगणही उनका वह निरुपाधिकस्वरूप परमधाम देखनेमें समर्थ हैं प्रकृतिमें लीन अनन्त मंगलस्वरूप देवोंके उस परात्परतर तत्त्व परमपदका योगिगणही अपने हृदयकमलमें साक्षात् करते हैं हे महर्षिवृन्द ! देवी के उस अतीव निर्मल सदा विशुद्ध सर्वदीनतादिदोपरहित निर्गुण निरंजन केवल आत्मोपलब्धिके विषय परमधामका एक मात्र विमलचित्त योगेश्वर पुरुषही दर्शन करके अपनपे को कृतार्थ मानते हैं और भी हालास्येश्वरमाहात्म्यमें मायाबीजार्थप्रस्तावमें "सत्स्वरूपः" सदाकारो हकारो धर्मतत्परः । चिदाकारः शिवाकारो रेफः सर्वार्थसिद्धिदः । आनन्दरूपयोरैक्यादीकारः सर्वकामदः । बिन्दुनादौ तदन्तस्थौ भवेतां मोक्षदावुभौ । सच्चिदानन्दरूपं तु प्रोक्तं बीजं मनीषिभिः । सच्चिदानन्दरूपं यत्परं ब्रह्म तदेव हि ॥ " नित्यसत्यस्वरूप सदवयव धर्मतत्पर हकारके सहित चिन्मय विश्वरूप सर्वार्थसिद्धिदायक रेफकी योजना करै इन दोनों आनन्दमयकी ऐक्यताप्रयुक्त सब कामका पूर्ण करनेवाला दीर्घ ईकार संयुक्त होता है फिर परममुक्तिदाता बिन्दुनाद आनकर तिसमें सन्निविष्ट होनेपर जो सच्चिदानन्दमय ह्रींकार बीजका आविर्भाव होताहै, मनीषिगणने उसकोही सच्चिदानन्दस्वरूप परब्रह्म कहकर निर्देश कियाहै, इसीप्रकार देवीभागवतमेंभी "निर्गुणा सगुणा चेति द्विधा प्रोक्ता मनीषिभिः । सगुणा रागिभिः सेव्या निर्गुणा तु विरागिभिः " इति। हेमुनिगण ! उन परब्रह्मरूपिणी सच्चिदानन्दमयी पराशक्ति देवीको ब्रह्मवादी मनीषि महर्षिगणोंने सगुण और निर्गुण भेदसे

दोप्रकार कहाहै । उनमें संसारमें आसक्त सकाम साधकगण उनके सगुण भावको और वासनाहीन ज्ञानवैराग्यपूर्ण निर्मलचित्त योगिगण निर्गुणभावका आश्रयपूर्वक आराधना करतेहैं । तथाच ब्रह्माण्डपुराणे-ललितोपाख्याने । "चितिस्तत्पदलक्ष्यार्था चिदेकरसरूपिणी" चिति यह पद तत्पदका लक्ष्यार्थबोधक है अतएव वह एकमात्र चिदानन्दस्वरूप है । अधिक क्या कहैं ? इसी प्रकार अठारह पुराण और उपपुराणों में खोजनेसे देखा जाताहै कि देवीका परब्रह्मत्वप्रतिपादन करनेवाली अनेकानेक स्मृति देदीप्यमान हैं ।

यदि कहो कि, षोडशीग्रह ग्रहणपक्षमें क्रियाविषयमें प्रयुक्तशाखाभेदमें विकल्पकी संभावना होनेपर वस्तुस्वरूपकी एकाविधि होनेसे विकल्प असंभवहै क्योंकि भगवतीस्वरूप संबंधमें मायास्वरूपत्वप्रतिपादक श्रुतिके सहित भगवतीकी ब्रह्मस्वरूपत्वप्रतिपादक श्रुतिका विरोध संघटित होताहै ऐसा नहीं है । कारण कि, वेदान्तशास्त्रमें स्पष्ट कहागयाहै कि, माया मिथ्यापदार्थ है केवल अधिष्ठानरूप ब्रह्ममेंही माया कल्पित होतीहै । सुतरां अधिष्ठानकी सत्ताके अतिरिक्त मायाकी पृथक् सत्ता प्रतीत नहीं होती । तो जब मायामें ही अधिष्ठान की सत्ता आनकर प्रविष्ट होतीहै तो मायाके स्वरूपकी [illegible] अधिष्ठानभूतसत्तारूप ब्रह्मकीही उपासना सम्भावित होनेसे स्वीकार करनी है ह्रगी । फलतः इस आशयमें मायाका स्वरूपत्वप्रतिपादन होनेपर भी कोई विरोध संघटित नहीं होसकता. क्योंकि, ब्रह्मकी उपासनाके स्थलमें केवल ब्रह्मका ग्रहण न करके जिस प्रकार शक्तिकी ब्रह्मातिरिक्त सत्ताका अभावप्रयुक्त शक्तियुक्त ब्रह्मका ग्रहण करना होताहै इसीप्रकार मायाकी उपासना कहनेसे परब्रह्मसत्तायुक्त मायाकी उपासना समझनी चाहिये । अर्थात् सर्वशक्तिमान् परमेश्वरकी उपासनाही समस्त शास्त्रका अभिप्रेत और सार सिद्धान्त है तात्पर्य यही है कि, जिसप्रकार निरुपाधिक विशुद्ध चैतन्यस्वरूप परब्रह्मकी उपासना संभव नहीं होती ऐसेही ब्रह्मको छोड़कर केवल मायाकी उपासनाभी संभव नहींहै । विशेषतः मायाकी उपासनाके विषयमें केवल मायाकी उपासनासंभव होनेपर जो होता सो हो जाता परन्तु केवल मायाका अवस्थानही नहीं है । वस्तुतः सर्वत्र ब्रह्माधिष्ठानयुक्त मायाकाही अवस्थान जानना चाहिये । आशय यह कि भगवतीका मायारूपत्वप्रतिपादन होनेपरभी प्रकृत रूपमें उनका ब्रह्मस्वरूपत्वही सिद्ध होताहै । अतएव इसमें भलीभांति परस्पर श्रुतिका विरोधभी दूर हुआ । कहाहै "पावकस्योष्णतेवेयमुष्णांशोरिव दीधितिः । चन्द्रस्य चन्द्रिकेवेयं शिवस्य सहजा ध्रुवा" इति जिसप्रकार अग्निकी उष्णता, किरणमालीकी किरणमाला, निशाकान्त हिमांशु ( चंद्रमा ) की ज्योत्स्ना इत्यादि स्वभावशक्ति हैं उसी प्रकार वह परात्परा परमा शक्ति देवी भगवती भी शिवमय परब्रह्मकी नित्यरूपा सहज शक्ति है । तथाच "स्वपदा स्वशिरश्छायां यद्वल्लङ्घितुमीहते । पादोद्देशे शिरो न स्यात्तथेयं वैन्दवी कला" जैसे किसी मनुष्यके, अपने पैरोंसे अपने मस्तककी छाया उल्लंघन करनेकी चेष्टा करनेपर प्रत्येक पैर रखनेमें मस्तककी छाया विद्यमान नहीं रहती, इसी प्रकार इस विन्दुसम्बन्धिनी कलाको जानना चाहिये । इसका तात्पर्य यही है कि; परम ब्रह्मको छोड़कर कदापि ब्रह्मशक्तिकी सत्ता नहीं रहसकती । और भी देखो जिस प्रकार अग्निमें आहुति

देनेसे अग्निकी शक्तिमें ही वह होमार्थसिद्धि होती है, ऐसे ही अग्निशक्तिमें होम करने-पर भी वह अग्निमें आहुत होनेसे होमार्थ सिद्धहोता है। इसी प्रकार मायाका भगवतीत्व स्वीकार करनेसे फलतः ब्रह्मका ही भगवतीत्व सिद्ध हुआ। अतएव उपासनाविषयमें उसीका ग्रहण समझना चाहिये। तो मायाके मिथ्यात्व प्रतिपादक जो वचन हैं; वह ब्रह्मको छोड़कर केवल माया मात्रमें ही ग्रहण किये जानने। क्योंकि उस मायामें मिथ्यात्व रहनेपर भी ब्रह्मके अधिष्ठानकी सत्यता स्वीकार करनी पडेगी। उपासककी मोक्षदशामें उपास्यमायापदार्थके अन्तर्गत जो ब्रह्मांश है, उसको अनुस्यूतताके कारण मुक्तिकालमें भी उपास्यस्वरूपका त्याग नहीं होता इसलिये अन्तर्यामी ब्राह्मणमें पृथ्वी इत्यादि मायान्त पदार्थके संबंधमें इस प्रकार कहागया है; यथा—जो सदाही इस पृथ्वी में अवस्थान करते हैं और पृथ्वी जिनको जाननेमें समर्थ नहीं हैं, यह पृथ्वीही जिनका शरीर और जो इस पृथ्वीके अन्तरमें वास करते हुए इसको निरन्तर नियमित करते हैं। इन समस्त श्रुति में अन्तर्यामी चैतन्य सम्बन्धद्वाराही देवतात्व उपवर्णित हुआ है, औरभी " सर्वं खल्विदं ब्रह्म " यह श्रुतिभी इस विषयमें सम्यक् अनुगृहीता होती है, अतएव इस सब अभिप्राय से ही सूतसंहितामें इस प्रकार कहागया है। यथा-" चिन्मात्राश्रयमायायाः शक्त्याकारे द्विजोत्तमाः। अनुप्रविष्टा या संविन्निर्विकल्पा स्वयम्प्रभा। सदाकारा सदानन्दा संसारोच्छेदकारिणी। सा शिवा परमा देवी शिवाऽभिन्ना शिवङ्करी "। हे द्विजोत्तमगण! चिन्मात्राश्रित मायाशक्तिके अवयवमें अनुप्रविष्ट जो सद्रूपा सदानन्दमयी संसारोच्छेदकारिणी विकल्पनादिरहित स्वयम्प्रभा चिच्छक्ति परमा देवीही परमशिवरूपिणी हं, वास्तवमें वह मंगलविधायिनी शिवके सहित अभिन्नरूपी हैं, अथवा भगवतीके स्वरूपका प्रतिपादन करनेवाले सब वचनों में जो मायाशक्ति कलादि शब्द हैं, वह लक्षणाद्वारा मायाविशिष्ट, शक्तिविशिष्ट और कलाविशिष्ट ब्रह्मबोधक हैं। तथा मायाविशिष्ट शक्तिविशिष्ट और कलाविशिष्ट जो ब्रह्म है वही भगवतीपदवाच्य है, यही फलितार्थ है। इसीकारण क्षुधारूपमें निद्रारूपमें स्मृतिरूपमें संस्थिता इत्यादि केवल शक्तिवाचक पदही कथित हुए हैं किन्तु इन सब पदोंके द्वारा तत्तच्छक्तिविशिष्ट ब्रह्मकाही सर्वत्र ग्रहण जानना चाहिये। यही अर्थ कालोत्तर ग्रन्थमें भी शिवके प्रति देवी के प्रश्नवाक्यमिषसे कथित हुआ है। यथा "भगवन्देवदेवेश मिथ्या मायेति विश्रुता। तस्याः कथमुपास्यत्वं भवेन्मुक्तावनन्वयात्। श्रद्धा न जायते क्वापि मिथ्यावस्तुनि कुत्रचित्। देव्या उपासना चेयं श्रुता मायाश्रिता प्रभो। संशयं छिन्धि देवेश! रहस्यं वद मे प्रभो। इति श्रुत्वा वचो देव्या भगवांश्चंद्रशेखरः। उवाच वचनं दिव्यं सर्वलोकहितप्रदम्। नाहं सुमुखि! मायाया उपास्यत्वं ब्रुवे क्वचित्। मायाधिष्ठानचैतन्यमुपास्यत्वेन कीर्त्तितम्। मायाशक्त्यादिशब्दाश्च विशिष्टस्यैव लक्षकाः। तस्मान्मायादिशब्दैस्तु ब्रह्मैवोपास्यमुच्यते॥" हे भगवन्! देवदेवेश! आपके मुखसे सुना है कि, माया मिथ्या है। मिथ्या पदार्थका तो मुक्तिविषयमें अन्वय नहीं रहसकता, तो किस प्रकार उसका उपास्यत्व संभव होसकता है? और भी देखो मिथ्या वस्तुमें कब कहां किसकी श्रद्धा उत्पन्न होसक-

ती है ? किन्तु हे प्रभो ! मैंने इस प्रकार भी सुना है कि, यह देवीकी उपासना भी माया-श्रिता है अतएव हे नाथ ! इन दोनों विषयमें मुझको जो संशय उपस्थित हुआ है कृपाकरके वह दूर कीजिये। भगवान् चन्द्रशेखर देवीके यह वचन सुनकर सर्व लोकके हितकारी गूढ अलौकिक वचन कहनेमें प्रवृत्त हुए। हे सुमुखि ! मैंने किसी स्थलमें भी केवल मायाके उपास्यत्वकी कथा नहीं कही, वरन तंत्रमें मायाधिष्ठान चैतन्यकेही उपास्यत्वका विषय उपदेश किया है। स्थलविशेषमें प्रयोग किये माया शक्त्यादि शब्द विशिष्टके ही लक्ष्य जाने" अतएव मायादिशब्द द्वारा ब्रह्मकाही उपास्यत्व उक्त हुआ है। इस श्लोकके पूर्वार्द्धमें जो मायायुक्त चैतन्य इस प्रकार प्रयुक्त हुआ है, उसके द्वारा प्रथम पक्ष कीर्त्तित हुआ है। उत्तरार्द्धमें मायाशक्त्यादि, इसप्रकार प्रयोगद्वारा दूसरा पक्ष उप-पादित हुआ है, इसी अभिप्रायसे ब्रह्माण्डपुराणमें मायावाचक ह्रींकार बीजका माया विशिष्ट ब्रह्मवाचकत्व कीर्त्तित हुआहै "शक्त्यक्षराणि शेषाणि ह्रींकार उभयात्मकः"। अर्थात् शेषके समस्त अक्षर शक्तिस्वरूप हैं, ह्रींकार उभयात्मक अर्थात् शिवशक्त्यात्मक है। यदि केवल मायाकाही उपास्यत्व कहकर स्वीकार कियाजाय तो उस भ्रान्तवादीसे इसप्रकार पूँछना चाहिये कि, जो केवल जड़की उपासनाके करने में वह वह देवताके विग्रहों-के प्राणइन्द्रिय आत्मा और जीवादिविशिष्टत्व किसकारण किया जाताहै अतएव निश्चय जानो कि, उन देवी भगवतीके स्थूल और सूक्ष्मरूप दोप्रकार भेद हैं उनमें सूक्ष्मरूप मुख्य है अर्थात् वह प्रवल अधिकारियोंकेही बुद्धिगम्य है और स्थूलरूप दुर्वलाधिकारियोंके लिये है। पूजादिसमयमें दर्शनादि व्यवहारकी उपयोगिताके निमित्त उन सब दुर्वलाधि-कारियोंसे उपासित होकर सूक्ष्मरूपही स्थूलरूप ग्रहण करता है। यदि कहो कि सूक्ष्म-रूपमें ही चैतन्यका अनुप्रवेश होता है, किन्तु स्थूलरूपमें नहीं, तो स्थूलरूपकी उपासना करनेवाले साधकके उपास्य देवताके जीवितवत् कार्यकरण और सम्भाषणादि व्यवहार समस्त नष्ट होजायँ। अतएव इच्छा न होनेपरभी चैतन्ययुक्त उस उस शक्तिका उपा-स्यत्व स्वीकार करनाचाहिये ॥

यदि इस प्रकार कहो कि, तो शास्त्रमें किसलियेमायादिशब्द प्रयोगद्वारा भगवतीका व्यवहार स्वीकार कियागयाहै ? लक्षणादि दोषके अभावमें स्वेष्टप्रतिपत्तिनिमित्त ब्रह्मादि शब्दप्रयोगद्वारा किसलिये व्यवहार नहीं कियागया ? तो कहते हैं; सुनो विराट्, हिर-ण्यगर्भ, अव्याकृत और तुरीय, ब्रह्मका यह चतुर्व्यूहात्मक रूप है। यदि कहो कि, देवी-की उपासना उनमें किस पदार्थमें ग्रहणकरैं ? इस प्रकारकी शंका उठानेपर उत्तर यह है। यथा—विराट्, हिरण्यगर्भ और अव्याकृत तथा उनके अधिष्ठात्री देवतारूप ब्रह्मा, विष्णु और रुद्र इत्यादि प्रत्येकको मैत्रायणीय श्रुतिमें एक एक गुणमय कहकर कीर्त्तन किया गया है, किन्तु तीनों गुणोंकी साम्यावस्थारूपा माया शास्त्रमें एकवार प्रकृत्यादि शब्द-की वाचक और तुरीय ब्रह्माश्रितत्वरूप में कथित हुई है। अतएव इस प्रकार बड़े अर्थ दिखाने के निमित्त वह मायायुक्त तुरीय ब्रह्मही भगवतीकी उपासनाके विषय में ग्रहण योग्य जानने। इसीकारण मायादिशब्दप्रयोगद्वारा व्यवहारकी विद्यमानता दिखाई देती

है। तथाच, मैत्रायणीय श्रुति । "तमो वा इदमेकमग्र आसीत्तत्परे स्यात्तत्परेणेरितं विषमत्वं प्रयात्येतद्वै रजः तद्रजःखल्वीरितं विषमत्वं प्रयात्येतद्वै सत्त्वस्य रूपम्" इति। हे सौम्य! इस समय जिसको जगत् कहकर बोध करतेहो, सृष्टिके पहिले यह केवल तमोमय अप्रकट रूपमें उस परब्रह्ममें ही लीन था, फिर (सृष्टिके समयमें) वह तमोमय पदार्थ पर ब्रह्मसे प्रेरित होकर वैषम्य धर्मको प्राप्त होता है, उसमें प्रथम रजोमूर्त्तिका आविर्भाव होता है, फिर ब्रह्मप्रेरित उस रजके विषमताको प्राप्त होनेपर सत्त्वरूपका प्रकाश होता है। इस वाक्यसे तमःशब्दमें व्यवहृत मायाका परब्रह्मके सहित नित्य सम्बन्ध प्रदर्शनपूर्वक साम्यावस्थाकीही जगत्कारणता दिखाई गई है। "अग्रे तस्यैतास्तनवोऽथ यो ह खलु वावास्य तामसोंऽशोऽसौ योऽयं रुद्रो यो ह खलु वावास्य राजसोंऽशोऽसौ ब्रह्मा यो ह खलु वावास्य सात्विकोंऽशोऽसौ विष्णुः।" हे सौम्य! सृष्टिके परवर्त्ती काल में जो रुद्ररूप कहे हैं, वही उनका तामस अंश है, जो ब्रह्मरूपी हैं, वही उनका राजस अंश हैं और जो विष्णु रूपमें कहे हैं वही उनका सात्विक अंश है। किन्तु सृष्टिके पहिले यह सब उस परब्रह्मके अव्याकृत तनुरूपमें थे। इसी श्रुतिमें ब्रह्मा, विष्णु और रुद्रका गुणत्रयरूप उपाधिपन प्रतिपादित हुआ है केवल श्रुतिही नहीं, पुराणादिमें भी इसीप्रकार अनेकानेक प्रयोग हैं। यथा; "सत्त्वं रजस्तम इति प्रकृतेर्गुणास्तैर्युक्तः परः पुरुष एक इहास्य धत्ते। सृष्ट्यादये हरिविरिञ्चिहरेति संज्ञाः श्रेयांसि तत्र खलु सत्वतनोर्नृणां स्युः"। वह परम पुरुष एक मात्र अद्वितीय होकर भी सृष्टि इत्यादि कार्य के निमित्त प्रकृतिके सत्त्व, रज, तम, इन तीनों गुणोंसे युक्त होकर हरि विरञ्चि और हर यह तीन संज्ञा धारण करतेहैं। ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वर इन तीनोंमें स्वरूप से एकत्व होनेपर भी सत्त्वमूर्त्तिसे ही मनुष्योंका कल्याण होता है। इस प्रकार सब पुराणोंमें ही ब्रह्मा विष्णु रुद्रका एक एक गुणवत्त्व प्रतिपादित हुआ है माया प्रकृति वा शक्त्यादि शब्दवाच्य वस्तु ब्रह्मके अतिरिक्त आश्रयवाली नहीं है, जिससे मायादि शब्दमें उपास्यवस्तु मायाविशिष्ट ब्रह्मके अतिरिक्त होसके, वास्तवमें उसे मायाविशिष्ट ब्रह्मकाही रूप जाने। उन समस्त शब्दोंके द्वारा उपास्य वस्तु प्रतिपादित होनेसे मायाविशिष्ट ब्रह्मरूपही जो उपास्य भगवतीरूप है यह बोध करानेके निमित्तही मायादिशब्दप्रयोगद्वारा भगवतीको उपासना का विषय कहा गया है॥

यदि कहो कि, तो "त्वं वैष्णवी शक्तिरनन्तवीर्य्या" इस स्थलमें भी मायाशब्द ब्रह्मविशिष्ट मायावाक्य हो, और इस स्थलमें केवल मात्र मायाके ही विवक्षितत्व प्रयोगमें कोई इष्टापत्तिभी नहीं है वस्तुतः यह नहीं है। क्योंकि सर्वत्र माया शब्दके प्रयोग होनेसेही जो सब स्थलमें मायायुक्त ब्रह्मको ग्रहण करना चाहिये हमने तो कभी इस प्रकारकी शपथ करके नहीं कहा जिसमें अतिप्रसंग दोष उठ सके। परन्तु किसी स्थलमें सम्बन्धि शब्दके सहित केवल मायाकाही ग्रहण है जिस प्रकार इस स्थलमें इसी प्रकार नाश प्रकरणमें केवल मात्र मायाकाही ग्रहण है और सृष्टि विषयमें भी इसी प्रकार समझना चाहिये। यथा "मन्मायाशक्तिसंक्लृप्तं जगत्सर्वं चराचरम्। सापि मत्तः पृथग्विप्रा नास्त्येव परमार्थतः"। हे विप्रगण! वह चराचर विश्व संसार मेरी माया शक्तिसे कल्पित है,

किन्तु वह भी वास्तविक मुझसे भिन्न वस्तु नहीं है. इत्यादि स्थलमें केवल माया मात्र का ही ग्रहण दीखता है किन्तु उपासना स्थलमें माया विशिष्ट ब्रह्मकाही ग्रहण है। ऐसे स्थल विशेषमें यथासंभव अध्याहारद्वारा समझलेना चाहिये । और "त्वं वैष्णवी शक्तिः" इस स्थलका अर्थ इस प्रकार करना चाहिये। हे मातः! तुम अधिष्ठानस्वरूप ब्रह्मरूपिणी होकर भी शास्त्रमें वैष्णवी माया शक्तिके नामसे जो प्रसिद्ध हैं वह भी तुम्हीं हो। इन समस्त वचनोंके द्वारा भगवतीका ब्रह्मरूपत्वही प्रतिपादित हुआ है। इसी प्रकार अन्यत्रभी जान लेना चाहिये। अथवा जगत्कारण ब्रह्मकी उभयात्मकता प्रयुक्त किसी स्थलमें मायायुक्त ब्रह्मकी उपासना का विषय उल्लिखित हुआ है उस स्थलमें शक्तिको सहायभूता जानना चाहिये। यही मत शिवपुराणमें स्पष्टतासे दिखाया गया है। यथा–"तस्मात्सह तया देवं हृदि पश्यन्ति ये शिवम्। तेषां शाश्वितिकी शान्तिर्नेतरेषां कदाचन।" अत एव जो महात्मा योगेश्वर पुरुष उस पराशक्तिके सहित परम मंगल मय परम देवको अपने हृदय पद्ममें ज्ञाननेत्रसे साक्षात् करते हैं उनको ही केवल नित्य शान्ति आनकर उपस्थित होती है दूसरोंको नहीं। इस प्रकार बहु वचनके द्वारा प्रतिपादित हुआ है। किसी स्थलमें फिर ब्रह्मविशिष्ट मायाकी उपासनाका विषय निर्दिष्ट हुआ है। उस स्थलमें भगवतीविषयमें ब्रह्मविशिष्ट मायाकीही जो उपासना है वही दिखानेके निमित्त माया शक्त्यादि शब्दप्रयोग द्वारा शास्त्रमें भगवतीका व्यवहार किया गया है। इसी मतको तंत्र और पुराणादि शास्त्र सम्मत जाने। "शिवेन सहितां देवीं भावयेद्भुवनेश्वरीम्।" शिवके सहित देवी भुवनेश्वरीकी हृदयमें भावना करै। भुवनेश्वरी पारिजातादिके इन सब वचनोंसे भी स्पष्ट रूपमें प्रतिपन्न होती है। और भी कूर्मपुराणमें भी कहा है "अस्यास्त्वनादिसंसिद्धमैश्वर्यमतुलं महत्। तत्सम्बन्धादनन्तैषा रुद्रेण परमात्मना।" इस मायाशक्तिका अनुपम महत् ऐश्वर्य देदीप्यमान है इसी सम्बन्धके कारण यह परमात्मा रुद्रके सहित अनन्तरूपिणी है। यह समस्त वचन देवीभागवत इत्यादि सब पुराणोंमेंही दिखाई देंगे। तात्पर्य यह है कि, दोनों पक्षमेंही उपासनाविषयमें ब्रह्मका चिदंश प्राप्त होता है अतएव मोक्षावस्थामें उपास्य स्वरूपके अनन्वयित्वरूप दूषण वा अश्रद्धेयता आदि किसी प्रकारके दोष नहीं हो सकता है॥

इस प्रकारसे भगवतीकी उपासना निर्णय करके अब ब्रह्मा, विष्णु, रुद्र और शक्ति इनमें किसकी उपासना श्रेष्ठ है इस विषयका विचार करते हैं, 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इस श्रुतिके अनुसार यह दृश्यमान सब पदार्थ ब्रह्म हैं इस प्रकार सामानाधिकरण्यके द्वारा सब पदार्थके ब्रह्मत्व सिद्ध होनेपर भी भक्तजनोंके दुर्बल चित्तों के अवलम्बनिमित्त परमेश्वरने शुद्धतर शुद्धतम विभूतिसे चित्तशुद्धिके तारतम्यसे कल्पित की है, गीतादिशास्त्रके विभूतिअध्यायमें और छान्दोग्यादि उपनिषदों में "प्राणो ब्रह्म, आदित्यो ब्रह्म, मनो ब्रह्म," अर्थात् प्राण ब्रह्म हैं आदित्य ब्रह्म है, मन ब्रह्म है इत्यादि वाक्य लिखे हैं, सो सब विभूतियों में ब्रह्मके समान रूपसे स्थित होनेपरभी विशुद्धके तारतम्यसे मणि तलवार दर्पण आदिमें प्रतिबिम्बका जैसे तारतम्य है इसीप्रकार विभूतियों में विशुद्धिके तारतम्यसे ब्रह्म

में प्रसाद करनेका तारतम्य प्रतिबिम्बफल का तारतम्य प्रतीत होता है, इसकारण सर्व-शास्त्रप्रसिद्ध इस व्यवहारमें कोई शंका नहीं है इस प्रकार ब्रह्मा विष्णु इत्यादि देवताओं-में एक एक गुणकी उत्कृष्टता होनेसे सम्पूर्ण गुणोंकी कारणस्वरूप साम्यावस्थायुक्त भगवतीकी उपासनाही श्रेष्ठ है कारण कि, एक एक गुणकी अपेक्षा उस उस गुणकी मूल भूत साम्यावस्था अधिक होती है और पहले तो ब्रह्मके सहित मायाका व्यवधान शून्य सम्बन्ध है, तदुपरान्त गुणोत्तरहेतु मायाद्वारा गुणका सम्बन्ध, इससे साम्यावस्थामें ब्रह्मका व्यवधानरहित सम्बन्ध है, इसमें भगवतीकी उपासना मुख्य और सर्व श्रेष्ठ है, सूतसंहिता में भी यही रीति कही है, "परमतत्त्वप्रकाशस्तु रुद्रस्यैव महत्तरः। ब्रह्मविष्ण्वादिदेवानां न तथा मुनिपुंगवाः"। हे श्रेष्ठ ऋषियो! रुद्रदेवताकाही महत् परमतत्त्व प्रकाश हुआ है विष्णुआदि देवताओंका वैसा नहीं है सूतगीतामें कहा है "रुद्रः कथञ्चित्कार्यार्थं मनुते रुद्ररूपताम्। न तथा देवताः सर्वाः परिस्फूर्त्यल्पताबलात्" इति। रुद्रदेवताही कार्य-विशेषके निमित्त रुद्रमूर्त्ति धारण करनेमें समर्थ हैं, और देवताओंमें वैसी सामर्थ्य नहीं है, यदि कहो कि, जब यह देवता एक २ गुणोपाधीवाले सर्व्वसम्मत हैं तब पुराणादि में इनकी साम्यावस्था किस प्रकार वर्णन की है, इसका कारण यह है कि, उनके अन्तरमें स्थित ब्रह्मका साम्यावस्था स्वरूप है, उसके साथ अभेद करके पुराणादि में ब्रह्मादिका साम्यावस्थास्वरूप वर्णन किया है, इस कारण तापिनी श्रुतिमें नृसिंह सत्त्वोपाधि विष्णु का अवतार कहकर सब श्रुति और पुराणमें निश्चित होनेपरभी साम्यावस्थारूपसे वर्णन करना संगत हुआ है, इस कारण माया शक्तिनामवाली ब्रह्मरूपा भगवतीकी उपासनाही मुख्य और सबसे श्रेष्ठ है, इससे अभीष्ट फल लाभकी इच्छावालों को मुमुक्षुओं को सर्वो-त्कृष्टवस्तुके आराधनकी इच्छावालों को यही भगवती आश्रय करने योग्य है यह सब पुराणों में स्पष्टरूपसे प्रतिपादित होचुकाहै देवीमाहात्म्यमें लिखा है "ब्रह्मविद्या जगद्धात्री सर्वेषां जननी तथा। यया सर्वमिदं व्याप्तं त्रैलोक्यं सचराचरम्। सैव सेव्या च पूज्या च नान्यद्वै देवतांतरम्" जो चराचर त्रिलोकीको व्याप्त करके विराजमान है जो सबकी माता स्वरूप है वह जगद्धात्री बुद्धि विद्यारूपिणी भगवतीही सेवनीय और पूजनीय है और देवता नहीं, तन्त्रोंमें कहा है "एवं यः पूजयेद्भक्त्या प्रत्यहं परमेश्वरीम्। भुक्त्वा भो-गान्यथाकामं देवीसायुज्यमाप्नुयात्। यो न पूजयते नित्यं चण्डिकां भक्तवत्सलाम्। भस्मी-कृत्यास्य पुण्यानि निर्दहेत्परमेश्वरी" अर्थात् इस प्रकार जो भक्तिसे नित्य प्रति परमेश्वरी का पूजन करते हैं वह यथेच्छ भोगोंको भोग कर अन्तमें देवी के सायुज्यको प्राप्त होते हैं। और जो भक्तवत्सला चण्डिकाका नित्य पूजन नहीं करते परमेश्वरी उनके पुण्य भस्म करके दुःख देती है इस वचनसे सन्ध्यावन्दनादिके समान भगवतीका नित्य पूजन करना चाहिये यही नित्यपदका आशय है, पुराणान्तरमें भी कहा है, "आराध्या परमा शक्तिः सर्वैरपि सुरासुरैः। मातुः परतरं किंचिन्नाधिकं भुवनत्रये।" तथा "ओंकारं पितृरूपेण गायत्रीं मातरं तथा॥ पितरौ यो न जानाति स विप्रस्त्वन्यरेतजः" अर्थात् यह परमा शक्ति सब देवता असुरोंको भी पूजनीय है, कारण कि, त्रिभुवनमें मातासे अधिक पूजनीय कोई नहीं है। ओंकार

पितारूप गायत्री मातारूप है इस प्रकार जो अपने माता पिताको नहीं जान्ता वह ब्राह्मण ब्राह्मणसे उद्भूत नहीं है इससे गायत्रीकी उपासना सबको करनी चाहिये "धिग्धिग्धिग्धिक्च तज्जन्म यो न पूजयते शिवाम्। जननीं सर्वजगतः करुणारससागराम्॥" अर्थात् सब जगत्की माता कृपाकी सागर गायत्रीदेवी शिवाका जो पूजन नहीं करता उसका जन्म व्यर्थ है। विस्तार हमारे निर्मित शक्तितत्त्वविमर्शिनीग्रंथमें देखो. तथा सप्तशतीके अंगषट्कमें यह उपोद्धात देवीभागवतकी स्थितिमें देखना. अब गौडपाठानुसार देवीभागवतकी व्याख्या करते हैं॥

इति नीलकण्ठकृतौ पण्डितज्वालाप्रसादानुवादितोपोद्घातप्रकरणं समाप्तम्॥



# देवीभागवतकी-भूमिका।

भगवान् वेदव्यासजीने संसारी मनुष्योंपर कृपाकरके सर्ग प्रतिसर्ग वंश मन्वन्तर वंशानुचरितसंयुक्त कितनेही पुराण निर्माण किये हैं जिनके द्वारा संसारी मनुष्य अपने पुरुषाओंका वृत्तान्त सदाचारआदि जाननेमें समर्थ होतेहैं, यदि पुराणविद्या न होती तो ऐसा कोई भी भारतवर्षमें ग्रंथ नहीं है, जिसके द्वारा मनुष्य अपने पूर्ववर्त्ती ऋषि मुनि नृपति आदिका चरित्र जाननेमें समर्थ होते यद्यपि "तमितिहासश्च पुराणञ्च गाथाश्च" इत्यादि मंत्र द्वारा अथर्ववेदमें पुराणोंका प्रमाण दियाहै और पुराण इतिहास विद्या नित्य है, परन्तु तौभी अल्पज्ञोंको ऐसा सन्देह होजाता है कि, पुराण द्वापरके अन्तमें बने हैं, ऐसा नहीं है, पुराण अनादिकालसे चले आतेहैं, प्रत्येक द्वापरयुगोंमें व्यासजी उनको नवीन प्रकारसे संकलन करतेहैं, और यही कारणहै कि, किसी द्वापर युगमें कोई और किसी द्वापर युगमें कोई पुराण महापुराण माना जाताहै और व्यासजी इनका विस्तार करनेसेही कर्त्ता कहाते हैं और पुराणविद्या नित्यहै इसकारण अठारह पुराणोंमें अठारहोंके नाम पाये जाते हैं यदि ऐसा न होता तो एकम एकके दूसरेमें दोके नाम होते-इत्यादि ॥

भगवान् वेदव्यासने इनकी रचना करके इनके श्लोकसंख्या और संक्षिप्त सूची देकर यथायोग्य पुराणोंकी रक्षाकीहै पर तथापि यवन और बौद्धोंके समयमें ग्रंथोंकी छिन्न भिन्नता होनेसे और संप्रदायोंके प्रबलभेद जागरूक होनेसे इन परमोत्तम वेदार्थबोधक ग्रंथोंमें श्लोकोंकी न्यूनाधिकता तथा मतभेद जागरूक होरहा है, इसको बुद्धिमान् भली प्रकार जानसकते हैं वेदव्यासजीका यह आशय कभी नहीं है कि ब्रह्मा विष्णु महादेव शक्ति आदि देवताओंमें कुछ छुटाई बड़ाई हो, यह एकही सच्चिदानन्दके सृष्टिके निमित्त लीला विग्रह हैं इनमें जो भेद करताहै उसका कल्याण नहीं होता. हां इन्द्रियादिके समान भक्तके इष्ट देवमें प्रीति बढ़ानेके निमित्त उनकी सर्वोत्कृष्टता वर्णनकीहै, सो यह उचितही है कारण कि यदि इष्ट देवमें कुछ न्यूनता होगी तो उपासकका चित्त इष्ट देवकी ओर न झुकैगा और चित्तकी वृत्तिभी भिन्न भिन्नहैं इसकारण व्यासजीने उसी एक ब्रह्मको अनेक स्वरूप में वर्णनकर जो उपासकोंका कल्याण कियाहै उसके निमित्त भारतवर्ष उनका सदैव ऋणी है यदि पुराण न होते तो आजदिन जगत् प्रायः अन्धकारमें रहता कौन अपने जाति कुल गोत्र उत्पत्तिका समाचार जानता, बडे २ वेदोंके गूढ रहस्य कौन खोलता, सत्य तो यह है वेदोंके संक्षिप्त विषयोंको लेकर पुराणोंनें उनको विस्तारके साथ वर्णन किया है, जिनको विचारके साथ पढनेसे जो आनन्द प्राप्त होता है वह विचारशीलही जान सकते हैं ॥

जबतक इस देशमें वेदशास्त्र पुराणादिका पठन पाठन गुरुमुखसे था तबतक इस देशकी क्रमानुसार पूर्ण उन्नति थी, परन्तु जबसे संस्कृत विद्याकी न्यूनता होकर इनका पठन पाठन उठ गया है, तबसे अल्पज्ञोंके पुराणोंपर अनेक प्रकारके आक्षेप होने लगे हैं, कोई कहते हैं पुराणोंसेही अवनति हुइ है कोई कहते हैं सृष्टिक्रमके विरुद्ध हैं, कोई कहते हैं अमाननीय हैं कोई ऐसे वैसे उर्दूके टीके लेकर ही आक्षेप करनेको तैयार हो जाते हैं उनको यह विदित नहीं कि जो विद्या गुरुसे पढनेकी है उसको हम किस प्रकार साधारण टीकेकी लिखावटसे हृदयङ्गम कर सकते हैं, जो दल इस समय पुराणोंपर कुतर्क करने-

पर उतारू हुआ है उसमें बहुधा तो संस्कृतही नहीं है और जो उनके पृष्ठपोषक एक दो पंडित हैं वे अपने उदरपालनार्थ उनके कार्य साधनमें तत्पर रहते हैं पर एक बड़ा आश्चर्य है जब कोई उनको निकृष्ट कहने लगता है तब झट पुराणोंको टटोलकर उसके अनुसार अपनी बड़ाई सिद्ध करने लगते हैं ॥

इसी १९०१ की मनुष्यगणनामें सर्कारने कितनीही जातियोंको निकृष्ट वर्ण ठहराया था तब उन जातियोंने अपनी उन्नतिके लिये पुराणोंकी ही शरणली, इनमें प्रायः वही लोग अधिक थे जो पुराणोंको प्रमाण नहीं करतेथे धन्य भारतसन्तान, क्या निःस्वार्थता है पुराणोंपर अनेक शंका कुतर्क होते देखकर मेरी यह इच्छा हुई कि मैं संपूर्ण पुराणोंका अनुवाद शंका समाधानके सहित करूं कि जिससे पढ़नेवालोंको पुराणोंका महत्त्व सूचन होजाय परन्तु यह कार्य दीर्घकालसाध्य है और दूसरे अनुवादकोंको मैं रोक नहीं सकता हूं और जहां एक पुराण सटीक छप चुकता है वहां फिर उसकी दूसरी प्रतिकी छपनेकी आवश्यकता नहीं रहती यह विचारकर जितनोंका अनुवाद समयानुसार होसके उतनाही कर्तव्य समझा, और महाशिवपुराण, हरिवंशपुराण, श्रीमद्भागवतपुराणादि कितनोंका अनुवाद किया है और कितनोंका समय मिलनेसे करूंगा ॥

अनुवादक महाशयोंसेभी प्रार्थना है कि यदि वे किसी पुराणका अनुवाद करनेको बैठें तो केवल श्लोकार्थ करकेही अपनेको कृतार्थ न समझें किन्तु जहां कहीं नवीन शैलीके लोगोंको कुतर्क होना सम्भवहो वहां कुछ टिप्पणी अवश्य करें, अन्यथा वह श्रममात्रही गिना जायगा ॥

जिस ग्रंथका यह टीका आपके सन्मुख उपस्थित है इसमें बड़े २ आश्चर्यरूप वैदिक आख्यान हैं विशेषकर इसके ग्यारहवें और बारहवें स्कन्धमें जैसी गायत्रीकी विधि और महिमा वर्णनकी है वैसी और किसी पुराणमें मेरे देखनेमें नहीं आई, पर शोक है कि इस ग्रंथके ऊपरभी दो मत हैं, कोई कहते हैं श्रीमद्भागवत महापुराण है कोई कहते हैं देवी-भागवत महापुराण है, दोनोंकेही महापुराण होनेके ढेर प्रमाण हैं, इससे मेरे मतमें तो दोनोंही महापुराण हैं सारस्वत कल्पम देवीभागवत महापुराण मानागया है और दूसरे कल्पम विष्णुभागवत महापुराण मानागयाहै बुद्धिमान् विचारकरें कि ब्रह्म और उसकी शक्ति क्या कुछ दो हैं, क्या वेदमें लक्ष्मीसूक्त नहीं है फिर बखेड़ा क्यों ? दोनोंही भागवत शिरपर रखकर पूजनेके योग्य हैं दोनोंही मोक्षमार्ग पर्यन्त लेजायँगी, दोनोंही एक हैं ऐसा हमारा विश्वासके साथ अटल सिद्धान्त है, जिनको हठ और दुराग्रह है उनको हमारे पास प्रमाणके सिवाय और कुछ नहीं है पर यह बखेड़ा सम्प्रदायके भीतर पड़कर इतना बढ़ गया था कि संस्कृत टीकाकार नलिकण्ठको बहुतसे प्रमाणोंका संग्रह करके देवीभागवतको महापुराण सिद्धकरना पड़ाहै जिसका उचित सार हमने आगे प्रकाशित कियाहै, विदित होताहै कि नीलकण्ठके समय अधिक विवाद था हमको इस बातपर बड़ा आश्चर्य होता है जब कि अष्टादश पुराण व्यासकृत मानेजाते हैं तब शैव, वैष्णव, शाक्त, गाणपत्य आदि परस्पर क्यों विवाद करते हैं, पण्डितोंको विचारना चाहिये कि जिस एककी लेखनीसे यह सब कुछ निकला है वह क्या था, शैव, वैष्णव, शाक्त कौन था, इस विवादको शान्त करना चाहिये वेदमें सभी देवताओंका वर्णन है, रुद्राध्याय, पुरुषसूक्त, सवितादेवताके

